निश्चय पूर्वक कहा जा सकता है कि कोई उनकी छाया भी नहीं छू पाता और शान्त रस में वे शायद तुलसी से पीछे रह जाते हैं किन्तु बहुत पीछे नहीं। उनकी विनय में एक निजीपन है जो उसे एक विशेष माधुर्य प्रदान कर देता है। 'सूरदास द्वारे ठाढ़ो आँधरो भिखारी' में उनकी अवस्था से सामंजस्य रखता हुआ कैसा दैन्यभाव है!

उनका वात्सल्य वर्णन एक प्रकार से बाल मनोविज्ञान का माधुर्य पूर्ण अध्ययन है। भगवान् कृष्ण की बाललीलाओं का ऐसा सुन्दर सरल और सरस वर्णन है कि पृथ्वी पर ही स्वर्ग अवतरित हो जाता है। यद्यपि सूर ने कृष्ण को 'हरि' कह कर उनका देवत्व स्वीकार किया है तथापि ये वर्णन ऐसे हैं कि बिना भक्त-भावना वाला मनुष्य भी उनको पढ़ कर भावमय हो जाता है और सूर के स्वर में स्वर मिला कर कह सकता है कि 'जो सुख सूर अमर-मुनि दुर्लभ सो नंद भामिनि पावै।'

सूर का शृङ्गार वर्णन भी बड़े महत्व का है। उसमें कवि-परम्परा का पालन मात्र नहीं है वरन् उसमें जीवन की सजीवता और पूर्णता लक्षित होती है। कृष्ण और गोपियों का शृङ्गार एक व्यापक जीवन का अङ्ग बन जाता है। इसीलिये उनका वियोग एक विशेष तीव्रता धारण कर लेता है। सूर का भ्रमरगीत वियोग शृङ्गार का ही उत्कृष्ट ग्रन्थ नहीं हैं वरन् उसमें सगुण और निर्गुणवाद का भी सुन्दर काव्यमय विवेचन है। गोपियों के व्यंग्य और उपालम्भ उनकी सजीवता के परिचायक हैं। यद्यपि श्रीकृष्ण जी ब्रज से अधिक दूर न थे और न प्रेमी और प्रेमिकाओं की किसी प्रकार से जान खतरे में थी तथापि वे राजनीति के चक्कर में पड़ कर तथा कुब्जा के प्रभाव वश गोपियों से कुछ उदासीन से होगये थे। 'हरि राजनीति पढ़ि आये' स्थान की दूरी का प्रश्न न था, मन की दूरी अखरती थी। मेढक जल में रह कर भी कुमुदिनी से दूर हैं और चन्द्रमा दूर रह कर भी उसके पास है। इसी कारण गोपियों के विरह की सार्थकता है।

**भाषा**—सूर की भाषा साहित्यिक ब्रज भाषा है जिसमें कहीं-कहीं संस्कृत का भी पुट है किन्तु बहुत अधिक नहीं है। कहीं-कहीं चलन से

उतरे हुए ब्रज भाषा के ठेठ ग्रामीण शब्द आगये हैं। उनकी भाषा में माधुर्य गुण पूर्णतया निभाया गया है। सूर के शब्दों में बड़ी सुन्दर व्यंजना रहती है। योग का तिरस्कार करने के लिए उसे 'मोठ' और 'खेप' कहा है, जिससे एक दम उसकी अल्प-मूल्यता और निरर्थकता का चित्र उपस्थित हो जाता है। सूर ने मुहावरों का भी बड़ा सार्थक प्रयोग किया है।

सूर की भाषा में पूर्वी प्रयोग जैसे मोर, हमार, कौन आदि भी यत्र-तत्र मिलते हैं। कहीं-कहीं गहिबी, साहिबी आदि बुन्देलखण्डी प्रयोग भी आगये हैं। एक आध पंजाबी शब्द भी जैसे प्यारी, मँहगी के अर्थ में आगया है।

# सूर और तुलसी की भक्ति-भावना

जैसा कि ऊपर कहा गया है सूरदासजी की दीक्षा वल्लभ-सम्प्रदाय की है। उनकी उपासना बालकृष्ण की थी और भक्ति सखा भाव की। कुछ लोग उनको उद्धव जी का अवतार भी मानते हैं। इसी आधार पर श्रद्धेय मिश्र बन्धुओं का यह विचार है कि सूरदास जी बड़े अक्खड़ थे इसलिए अपने भगवान् को गोपियों के मुख से खरी-खोटी कहलाने में नहीं चूके। मिश्रबन्धुओं ने इनके मुकाबिले तुलसीदासजी को चापलूस ठहराया है। आचार्य शुक्लजी ने इस मत का घोर विरोध किया है। जिन प्रसंगों में भगवान को खरी-खोटी सुनाई गयी है वे श्रृङ्गार और वात्सल्य के हैं। उनमें प्रेमाधिक्य के कारण खरा-खोटा कहा ही जाता है। यशोदा के लिए तो मथुरा में पराक्रम दिखाने वाले कृष्ण 'छगन मगन' और 'ललित लवैते' ही बने रहते हैं। इसमें अक्खड़पन की कोई बात नहीं है। तुलसीदासजी की भक्ति-भावना में दास-भावना का प्रभाव ऐसा बढ़ा-चढ़ा था कि वे उन प्रसङ्गों को आने ही न देते थे जिनमें कोई खरी-खोटी कहे। इसीलिए ही उन्होंने लवकुश काण्ड नहीं लिखा। सूरदासजी ने जहाँ विनय की है, वहाँ दीनता और हीनता दिखलाने में तुलसीदासजी से पीछे नहीं हैं।*

---

*इस सम्बन्ध में कुछ विद्वानों का मत है कि सूर ने दीनता के पद महाप्रभु वल्लभाचार्य से दीक्षा लेने के पूर्व लिखे, उसके बाद उनकी उपासना सखा भाव की हो गई।

"प्रभु मैं सब पतितन को टीको"

× × ×

"जैसे ही राखौ तैसेहि रहिहौं ॥"

× × ×

"कमल नयन घनश्याम मनोहर अनुचर भयौ रहौं ।
सूरदास प्रभु जगत कृपानिधि अनुचर चरन गहौं ॥"

सूरदासजी अनुचर अवश्य थे पर घर के मुँह लगे अनुचर थे—

'तुव प्रताप बदत न काहू निडर भये घर चेरे ।'

इसीलिये कहीं-कहीं वे भगवान से अकड़ जाते हैं और उन्हे 'विरद-बिनु' करने की धमकी देते हैं। तुलसीदासजी भी उपालम्भ देते हैं किन्तु मर्यादा के भीतर। उनके उपालम्भोंसे भी उनकी अनन्यता प्रकट होती है—

दूबरे को दूसरो न द्वार राम दया धाम,
सबरी ही गति बल-विभव-विहीन की।

जब बेचारे इतना कह लेते हैं तब कहीं विरद को लज्जा आने की बात उठाते हैं—

लागैगी पै लाज वा विराजमान विरुदहि,
महाराज आज जो न देत दाद दीन की।

तुलसीदासजी से चापलूसों की सी हृदय की बेईमानी कोसों दूर थी। जो कुछ लिखा दैन्य और सेवक भाव से लिखा और सच्चे हृदय से। तुलसीदासजी अपने मर्यादावाद के कारण अपने इष्टदेव में अनन्य भक्ति रखते हुए भी दूसरे देवताओं की अधिक बुराई नहीं करते किन्तु सूरदास और देवताओं की बुराई करने में नहीं चूकते—

'और देव सब रंक, भिखारी, त्यागे बहुत अनेरे ।'

तुलसी की भक्ति-भावना नीति समन्वित थी। सूर ने नीति की अवहेलना की है। तुलसी के मर्यादावाद ने उसका साथ कहीं नहीं छोड़ा है।

संक्षेप में यह कह सकते हैं कि सूर अपने इष्टदेव के माधुर्य के उपासक थे और तुलसीदासजी उनके ऐश्वर्य के। इसी अन्तर के कारण सूर और

तुलसी के वात्सल्य वर्णन में अन्तर पड़ जाता है। तुलसीदासजी गीतावली के वात्सल्य वर्णन में सूर के बहुत निकट पहुँच जाते हैं। उन्होंने राम-लक्ष्मण के बाल-विनोद का अच्छा वर्णन किया है किन्तु वे यह नहीं भूल सकते कि राम और लक्ष्मण राजकुमार हैं। बाल्यावस्था की चपलता, समता की भावना एवं स्वतन्त्रता ही तो उस अवस्था में आकर्षण उत्पन्न करती हैं। तुलसी के राम की चपलता मर्यादित है, वे गुरु से थोड़ी देर अलग रह कर चपलता कर लेते हैं, फिर फौरन उनके साथ हो जाते हैं। वे प्रायः राजकुमारों के साथ खेलते हैं। 'खेलत में को काको गुसैयां' की सी बाल-गोपालों की स्वातन्त्र्य-भावना उनमें नहीं है।

*कुछ विशेषताएँ—*

मिश्रबन्धुओं ने सूर-काव्य की विशेताएँ इस प्रकार बतलायी हैं:—

( १ ) अटलभक्ति—कर्मभेद, जातिभेद सब के ऊपर है।

( २ ) भाषा—शुद्ध व्रजभाषा है। बड़ी ही ललित और श्रुति-मधुर है। मीलित वर्ण बहुत कम हैं। उसमें माधुर्य और प्रसाद गुण प्रधान हैं। कहीं यमक आदि के लिए भाव नहीं बिगाड़े। इनके पद अर्थ गम्भीरता से भरे हुए हैं। संस्कृत के पद बहुतायत से नहीं रक्खे।

( ३ ) प्रबन्धध्वनि—अपनी कविता में पुराने आख्यानों और कथाओं का हवाला बहुत स्थानों पर दिया है।

( ४ ) प्रत्येक वस्तु का सांगोपांग वर्णन करते हैं, और कवियों के लिए बहुत गुञ्जाइश नहीं छोड़ते।

( ५ ) सूरदास ने स्थान-स्थान पर नायिका भेद भी दिया है परन्तु रीति-ग्रन्थों की भाति नहीं।

( ६ ) सतसङ्ग तथा प्रीति आदि विषयों का वर्णन भी अच्छा है।

( ७ ) सूर ने स्थान-स्थान पर कूट भी लिखे हैं।

( ८ ) लोगों का शील-गुण भी अच्छा दिखलाया है जैसे यशोदा का।

**नन्ददास**—गोस्वामी गोकुलनाथजी ने अपने चौरासी वैष्णवों की वार्ता में इनको गोस्वामी तुलसीदासजी का भाई बतलाया है। गोस्वामीजी के

ही अनुकरण में इन्होंने श्रीमद्भागवत की कथा भाषा पद्य में लिखी है। नन्द दास के ही साथ वृन्दावन जाने पर तुलसीदासजी ने श्रीकृष्ण की मूर्ति के सामने यह प्रसिद्ध दोहार्ध कहा था—

'तुलसी मस्तक तब नवै धनुष बान लेहु हाथ' ॥

तुलसीदास और नन्ददास के भाई-भाई होने का कोई ऐतिहासिक प्रमाण नहीं मिलता है। तुलसीदासजी के भाई होने की बात चौरासी वैष्णवों की वार्ता पर अवलम्बित है। भक्तमाल में इनको चन्द्रहास का भाई कहा है और गुसाइं चरित में इनको तुलसीदासजी का गुरु भाई बतलाया गया है। 'सिच्छा गुरु बन्धु भये तिहिते'। इसलिए यह बात अनिश्चित सी हो जाती है। अष्टछाप के सभी कवियों में सूरदास को छोड़ कर इनकी अधिक प्रसिद्धि है। इनके लिए कहा जाता है—"नन्ददास जड़िया और कवि गढ़िया।' इन्होंने एक-एक पद को काट-छाँट कर उसे नगीने का सा सौन्दर्य प्रदान किया है। इनकी रास-पंचाध्यायी बहुत प्रसिद्ध है। इसमें भगवान की रासलीला का बड़ा सुन्दर, प्रवाहमय और सजीव भाषा में वर्णन है। उसकी उत्साहपूर्ण गति का चित्र सा हमारे सामने उपस्थित हो जाता है, देखिये—

छवि सों नित्तनि, पटकनि लटकनि, मंडल डोलनि।
कोटि अमृत सम मुसकनि, मँजुलता थेई-थेई बोलनि ॥

इसी प्रकार नन्ददासजी के ध्वनि के भी सुन्दर चित्र दिए हैं, देखिए—

नूपुर, कंकन, किंकिन, करतल मँजुल मुरली।
ताल, मृदङ्ग, उपंग, चंग एकहि सुर जुरली ॥
मृदुल मुरज-टंकार, तार-झंकार मिली पुनि।
मधुर जंत्र की तार, भँवर गुंजार रली पुनि ॥

पहले उद्धरण में नन्ददास टवर्ग प्रधान ओज गुण को भी शृङ्गार का सहायक बनाने में सफल हुए हैं। गोपियों के दैन्य दिखाने में कवि ने अलङ्कारों के आडम्बर से शून्य सरल भाषा द्वारा भवभूति की करुणा को भी लज्जित-सा कर दिया है। 'कह घटि जे है नाथ ! हरत दुख हमरे हिय के।'

नन्ददासजी ने रास पंचाध्यायी को लौकिक शृंगार वर्णन के रूप में नहीं लिखा है। वे रासलीला को गोलोक की नित्य लीला का ही अंश मानते हैं। 'नित्य रास रमनीय नित्य गोपीजन वल्लभ' इस दृष्टिकोण से, कम से कम भक्तों के लिए, नन्ददास के शृंगारिक वर्णनों की ऐन्द्रिकता उद्वेगजनक नहीं होती। लौकिक दृष्टि से भी रासपंचाध्यायी के वर्णन बड़े सजीव और सरस हैं। इनकी भाषा में अनुप्रास और पद-विन्यास का विशेष सौन्दर्य है। सूरदास ने चलती हुई भाषा का स्वाभाविक माधुर्य दिखलाया है और उन्होंने इसे शब्दालङ्कारों से विभूषित कर दिया है। रास पंचाध्यायी के अतिरिक्त १—भ्रमर गीत, २—अनेकार्थ-मञ्जरी ३—अनेकार्थ माला, ४—रस-मंजरी ५—स्याम-सगाई, ६—रुक्मिनी मंगल आदि नन्ददासजी के बहुत से ग्रन्थ प्रयाग विश्व-विद्यालय के संग्रह में प्रकाशित हो गए हैं। इनमें भ्रमर-गीत अधिक लोकप्रिय है। इसमें भावुकता की अपेक्षा तार्किकता का प्राधान्य है। इनकी गोपियों में बुद्धि-वाद का बाहुल्य है। देखिए—

जो उनके गुन नाँहि और गुन भये कहाँ ते।
बीज बिना तरु जमें, मोहि तुम कहो कहाँ ते॥
वा गुन की परछाँह री, माया दर्पन बीच।
गुन ते गुन न्यारे भये, अमलवारि मिल कीच॥
सखा सुन स्याम के।

अन्त की छोटी पंक्ति नन्ददास के भ्रमर-गीत की विशेषता है, इसका सत्यनारायणजी ने अपने भ्रमर-दूत में बड़ी सफलतापूर्वक अनुकरण किया है।

**कृष्णदास**—ये जाति के शूद्र थे। महाप्रभु वल्लभाचार्य के शिष्य और कृपापात्र होने के कारण मन्दिर के मुखिया बन गये थे। इनके "जुगल-मान चरित" के अतिरिक्त "भ्रमर-गीत" और "प्रेमतत्व निरूपण" नाम के दो और ग्रन्थ बतलाये जाते हैं।

**अष्टछाप के अन्य कवि**—अष्टछाप के प्रायः सभी कवि अपनी अनन्यता और तन्मयता के लिए प्रसिद्ध हैं। ये लोग अच्छे गायक थे और

ब्रजभाषा पर पूर्ण अधिकार रखते थे। ये लोग हृदय की अनुभूति से प्रेरित हो अपने भावों को सङ्गीतमयी भाषा में अभिव्यञ्जित करते थे। इनकी रचनाएँ स्वान्तः सुखाय होती थीं। वे राज्याश्रय नहीं चाहते थे। अकबर बादशाह के निमन्त्रण देने पर कुम्भनदासजी को फतहपुर सीकरी जाना पड़ा था किन्तु राज दरबार में जाना उनकी रुचि के अनुकूल न था। नीचे के पद से प्रकट होता है कि उनको दरबार में जाने से कितनी ग्लानि हुई थी—

सन्तन कहा सीकरी सन काम ?
आवत जात पनहियाँ टूटी, बिसरि गयो हरिनाम।
जिनको मुख देखत दुख उपजत, तिनको करवे परी सलाम॥

अष्टछाप के कवियों की वाणी में भगवद्भक्ति के अतिरिक्त श्रीकृष्ण के चरणारविन्द से पवित्र की हुई ब्रजभूमि के प्रति भी विशेष श्रद्धा प्रकट होती है।

'हे विधना तो सों अँचरा पसारि माँगों,
जनम जनम दीजो मोहि याही ब्रज बसिवो।

ब्रज की महिमा के साथ वहाँ के प्राकृतिक वर्णन का दृश्य भी अच्छा है।

## अन्य सम्प्रदायों के कृष्ण-भक्ति कवि

जैसा कि ऊपर कहा जा चुका है अष्टछाप के कवि, वल्लभ-सम्प्रदाय के थे। इनके अतिरिक्त चार और वैष्णव-सम्प्रदायों को मुख्यता दी जाती है। वे इस प्रकार हैं:—

१—राधावल्लभी सम्प्रदाय, २—गौड़िया सम्प्रदाय, ३—टट्टी सम्प्रदाय ४—निम्बार्क सम्प्रदाय। इन सम्प्रदायों ने भी बड़े-बड़े रसिक और भावुक कवियों को जन्म दिया है। उनमें से कुछ का उल्लेख किया जाता है।

श्री **हित हरि वंश**—ये राधावल्लभी सम्प्रदाय के प्रवर्तक थे और इनका जन्म मथुरा के निकट बाद ग्राम में हुआ था। कहा जाता है कि स्वयं ही राधिकाजी ने इनको मंत्रदीक्षा दी थी। इनके सम्प्रदाय में राधिकाजी को स्वयं भगवान से भी अधिक प्रधानता दी जाती है क्योंकि भगवान अपनी

प्रकृति के ही वशीभूत रहते हैं। इनके 'हित चौरासी' नाम के चौरासी पद भाषा के संगीतमय प्रवाह और माधुर्य के कारण बहुत ही श्रेष्ठ और आकर्षक हैं। अपनी रचना के माधुर्य के कारण ये श्रीकृष्ण की वंशी के अवतार कहे जाते हैं। इन्होंने 'राधा-सुधा-निधि' नामक एक संस्कृत का ग्रन्थ भी लिखा है। ध्रुवदासजी और वृन्दावन चाचा भी इन्हीं के सम्प्रदाय के थे।

हित हरिवंशजी की कविता का एक उदाहरण यहाँ दिया जाता है—

आजु बन नीको रास बनायो।
पुलनि पवित्र सुभग जमुना-तट, मोहन बेनु बजायौ।
कल कङ्कन किंकिन नूपुरु-धुनि, सुनि खग मृग सचु पायौ॥
जुवतिन-मण्डल मध्य श्यामघन, सारंग राग जमायौ।
ताल मृदंग उपंग मुरज, ढफ, मिलि रस-सिन्धु बढ़ायौ॥
\+ × × +
अभिनय निपुन लटकि लटि लोचन, भृकुटि अनन्द नचायौ।
ततथेई-तायेई धरित नवल गति, पति ब्रजराज रिझायौ॥
सकल-उदार नृपति-चूड़ामणि, सुख-बारिद बरसायौ।
× × × ×
हित हरिवंश रसिक राधापति जस-वितान जग छायौ॥

**गदाधरभट्ट**—ये गौड़िया सम्प्रदायों के कवियों में प्रमुख हैं। ये दाक्षिणात्य ब्राह्मण थे और संस्कृत के प्रकाण्ड पंडित थे। इनकी भाषा में संस्कृत का प्रभाव अधिक दिखाई पड़ता है। इन्होंने श्री कृष्णजी की वन्दना के साथ नन्द और यशोदा की भी वन्दना की है। इन्होंने होली तथा झूला झूलने के बड़े सजीव वर्णन किए हैं। देखिये—

मिलि खेलै फाग वल्लभ वाला।
संग छरे रस रंग भरे नवरंग त्रिभंगी लाला॥
बाज्यत बाँसुरि चंग उपंग पखावज आवज ताला।
गावत गारी दे दे व्रजनारी मनोहर गीत रसाला॥
सींचत रंगनि अंग भरे बढ्यो प्रेम प्रवाह बिसाला।
मैन सैन खुररेन उड़ी नभ छायो अबीर गुलाला॥

'ललित किशोरी' और 'ललित माधुरी' जिन महानुभावों का मन्दिर साहजी साहब के नाम से प्रख्यात है, इस सम्प्रदाय के अच्छे कवि हैं। श्री हरिराम व्यास का भी कुछ दिनों गौड़िया सम्प्रदाय से सम्बन्ध रहा। व्रज के प्रति इन भक्तों की बड़ी श्रद्धा थी

ऐसे ही बसिये व्रज बीथिन।
साधुन के पनवारे चुनि चुनि उदर पोषियत सीथिन॥
घूरिनि में के बीन चिनगरा रक्षा कीजै सीतन॥

**हरिदास**—ये महाशय पहले तो निम्बार्क सम्प्रदाय के थे फिर इन्होंने स्वतन्त्र टट्टी सम्प्रदाय के नाम से एक मठ स्थापित किया। ये गाने में बड़े निपुण थे और स्वयं तानसेन के भी गुरु थे। इनका काव्य सङ्गीत से बँधा हुआ और राग रागनियों में गाने योग्य है।

वैसे तो हिन्दी-साहित्य में कृष्णोपासना की भरमार रही है और अनेकों कवियों ने कृष्ण और राधा की प्रेम लीलाओं का वर्णन किया है किन्तु कृष्ण भक्ति से सम्बन्ध रखने वाले कवियों में नीचे लिखे कवियों का नाम विशेष रूप से उल्लेखनीय है—मीराँ, रसखान और घनानन्द।

**मीराँ**—इनका जन्म जोधपुर राज्यान्तर्गत मेड़ते में हुआ था। 'क्षत्रि-वंश जन्म मम जानो नगर मेड़ते आना', जोधपुर राज्य के बसाने वाले राव जोधाजी इनके प्रपितामह थे। ये रत्नसिंह की पुत्री थीं। इनको बालकपन से ही गिरधरलाल जी का इष्ट होगया था और वे अपने को उन्हीं से विवाहित समझती थीं। इनका सांसारिक विवाह भोजराजजी से हुआ था। किन्तु थोड़े दिन के पश्चात् इनके पतिदेव की मृत्यु होगई। ये साधुओं के सत्संग में अपना जीवन व्यतीत करना चाहती थी किन्तु इनके घर के लोग इस बात से नाराज थे। कहा जाता है कि इनको भगवान के चरणामृत के धोखे विषपान कराया गया था—किन्तु उसका कुछ असर न हुआ। 'राणाजी भेजा विष का प्याला सो अमरत कर पीज्यो जी'। तुलसीदासजी से इनका पत्र-व्यवहार होना भी बतलाया जाता है। गोस्वामीजी का निम्नलिखित पद इनके ही पत्र

के उत्तर में लिखा हुआ कहा जाता है—

जाके प्रिय न राम वैदेही—

तजिये ताहि कोटि वैरी सम यद्यपि परम सनेही ॥

इस घटना की वास्तविकता में लोग संदेह करते हैं। तुलसी के जीवन के सम्बन्ध में हम इस बात का विवेचन कर चुके हैं। मीराँ के बनाये हुए चार ग्रन्थ कहे जाते हैं—

१—नरसी का मायरा, २—गीत गोविन्द टीका, ३—राग गोविन्द और ४—राग सोरठा।

इनकी वाणी का गुजरात में बहुत आदर है। इनके पद कुछ राजस्थानी में है और कुछ शुद्ध व्रजभाषा में। जो पद इन्होंने लिखे हैं वे तन्मयता से भरे हुए हैं। इनकी प्रेम-पीड़ा में निजीपन अधिक है। इन्होंने गोपियों का विरह वर्णन न कर अपना विरह वर्णन किया है। इनके पदों से इनकी तीव्रानुभूति का परिचय मिलता है। मीराँ ने अपनी तन्मयता के ही कारण इतनी ख्याति प्राप्त की है और हृदय की तीव्र समवेदना के कारण ही उनकी वाणी में इतना जोर आसका है।

मीरा के दो पद नीचे दिये जाते हैं:—

बसो मेरे नैनन में नन्दलाल।
मोहिनी मूरति साँवरि सूरति नैना बने बिसाल।
अधर सुधारस मुरली राजति उर वैजन्ती माल ॥
छुद्रघन्टिका कटि-तट सोभित नूपुर शब्द रसाल।
मीराँ प्रभु संतन सुखदाई भक्त बछल गोपाल ॥

स्याम, मने चाकर राखो जी।
गिरधारीलाल चाकर राखो जी ॥
चाकर रहेसू, नित-उठ दरसन पांसू।
चाकरी में दरसन पाऊँ सुमिरण पाऊँ खरची।
भाव भगति जागीरी पाऊँ, तीनूँ बातां सरसी ॥

× × ×

हरे हरे नित बाग लगाऊँ बिच बिच राखूँ क्यारी।
साँवरिया के दरसन पाऊँ पहर कुसम्भी सारी॥

दूसरे पद में मीराँ का निजी उत्साह झलक रहा है। इसी की छाया लेकर कवि सम्राट रवीन्द्र बाबू ने अपनी Gardner नाम की कविता की, जिसमें बागवान रानी से उसके यहाँ नौकरी करने की प्रार्थना करता है। वेतन पूछे जाने पर वह कहता है, एक माला नित्य समर्पित करने का अधिकार— मीराँ के 'सुमिरण परऊँ खरची' ( जेब खर्च ) का ही भाव है।

**रसखान**—ये हिन्दी के मुसलमान कवियों में बहुत प्रसिद्ध हैं। ये जाति के पठान थे और इनका शाही खानदान से भी सम्बन्ध था। ( छिनहि बादिसा वंस की, ठसक छोड़ि रसखान )। इन्होंने वल्लभ-सम्प्रदाय में गोस्वामी विट्ठलनाथजी से दीक्षा ली थी। इनका उल्लेख दो सौ बावन वैष्णवों की वार्ता में हुआ है। प्रारम्भिक जीवन में ये एक लड़के पर आसक्त थे। किन्तु पीछे से इनका भौतिक प्रेम कृष्ण-प्रेम में परिणतहो गया। इनकी दो पुस्तकें प्रकाशित हुई हैं 'प्रेम वाटिका' और 'सुजान रसखान'। इन्होंने अपने ग्रन्थों में प्रेम का बहुत ही सुन्दरस्वरूप दिया है। इन्होंने एकांगी और निस्वार्थ प्रेम को ही प्रेम का आदर्श माना है।* इन्होंने गेय पद न लिखकर ऐसे सुन्दर कवित्त और सवैये लिखे हैं कि उनकी सुन्दरता के कारण सवैया रसखान के ही नाम से पुकारे जाने लगे। वास्तव में इनके सवैये रस की खान हैं। रसखान में चलती हुई शुद्ध ब्रजभाषा का अच्छा नमूना मिलता है। इन्होंने अपनी कविता में चलन से बाहर के शब्दों का प्रयोग नहीं किया है। इनका ब्रजभूमि से बड़ा प्रेम था। नीचे के सवैये में इनका प्रेम लबालब भरा हुआ दिखलाई पड़ता है:—

मानुष हौं, तो वही रसखान बसौं ब्रज-गोकुल-गांव के ग्वारन।
जो पसु हौं, तो कहा बसु मेरो, चरौं नित नन्द की धेनु मँझारन॥
पाहन हौं, तो वही गिरि को, जु धरयो कर छत्र पुरंदर-धारन।

---

* इक अंगी, बिनु कारनहिं, इकरस सदा समान।
गनै प्रियहिं, सर्वस्व जो, सोई प्रेम प्रमान॥

जो खग हौं तो बसेरो करौं मिलि कालिंदी-कूल कदम्ब की डारन ॥

इनके उपालम्भ बड़े सुन्दर हैं, देखिए:—

दानी भये नये मांगत दान;
सुनै जु पै कंस तो बांधिक जैहौ ॥
रोकत हौ वन में 'रसखानि'
पसारत हाथ घनो दुख पैहौ।
टूटै छरा बछरा अरु गोधन,
जो धन है सु सबै धरि देहौ।
जैहै अभूषन कांहू सखी कौ,
तो मोल छला के, लला न बिकैहौ ॥

रसखान भी सूरदासजी की भाँति वल्लभ-सम्प्रदाय में दीक्षित थे और सखा-भाव की उपासना करते थे। तभी तो इनके इन उपालम्भों में इतनी स्वतन्त्रता और अक्खड़पन की भावना है।

भारतेन्दुजी ने ठीक कहा है 'इन मुसलमान हरिजननपै कोटिन हिन्दू वारिए'।

**घनानन्द**—यद्यपि काल-विभाग से इनकी गणना रीति-काल के कवियों में की जाती है तथापि इनका कृष्णोपासक भक्त कवियों के साथ उल्लेख करना अनुपयुक्त न होगा। इनकी कविता में रीति-काल के कवियों की अपेक्षा निजीपन और हृदय का उल्लास अधिक था। इनमें भक्तों की सी त्याग-वृत्ति भी थी। इनका जन्म सं० १७४६* के लगभग हुआ था। ये सं० १७९६ में नादिरशाह के सिपाहियों के हाथ से मारे गये थे। ये मुहम्मदशाह के मीर मुन्सी थे। सुजान नाम की एक वेश्या पर आसक्त थे। इनकी कविता में सुजान का नाम बहुतायत से मिलता है। इन्होंने बहुत सुन्दर कवित्त सवैये लिखे हैं। फुटकर सवैयों के अतिरिक्त सुजानसार, विरह-लीला, कोक-सार, रसकेलि वल्ली और कृपा-काण्ड नामक ग्रन्थों का और पता लगता है।

---

* बाबू अमीरसिंह ने अपने 'रसखान घनानन्द' की भूमिका में घनानन्द का जन्म संवत् १७६५ बतलाया है।

ये निम्बार्क सम्प्रदाय में दीक्षित थे।

विशुद्ध ब्रजभाषा लिखने में इनका नाम रसखान के साथ लिया जाता है। इनकी भाषा में विशुद्धता के साथ प्रौढ़ता और माधुर्य भी है। इन्होंने विरह के छन्द अच्छे लिखे हैं। इनके विरह-वर्णन के सम्बन्ध में आचार्य शुक्लजी का इस प्रकार कथन है—

'ये वियोग-श्रृङ्गार के प्रधान मुक्तक कवि हैं। 'प्रेम की पीर' ही लेकर इनकी वाणी का प्रादुर्भाव हुआ। इनके भावों में स्वाभाविक मृदुलता और कोमलता है, उद्वेग और भड़कन नहीं। इनका विरह प्रशान्त समीर के रूप में है, अन्धड़ और तूफान के रूप में नहीं। यही इनकी विरह-वेदना की विशेषता है। यही इनके गूढ़ और गम्भीर प्रेम का लक्षण है। सच्चे गम्भीर भावुक होने के कारण इन्होंने बिहारी आदि के समान विरह-ताप की अत्युक्ति का खिलवाड़ नहीं किया है। प्रेम मार्ग का ऐसा धीर और प्रवीण पथिक तथा जबाँदानी का ऐसा दावा रखने वाला ब्रजभाषा का दूसरा कवि नहीं हुआ।'

इनकी कविता के दो उदाहरण यहाँ दिये जाते हैं:—

तब तो तुम दूरहिं तें मुसिकाय,
बचाय कैं और की दीठि हँसे।
दरसाय मनोज की मूरति ऐसी,
रचाय कैं नैनन में सरसे॥
अब तो उर माँहिं बसाय कै मारत,
एजू बिसासी, कहाँ धौं बसे ?
कछु नेह-निवाह न जानत हे,
तो सनेह की धार में काहे धँसे॥

घनानन्दजी का मेघदूत देखिये। बादल को उसके अनुकूल ही काम सौंपा गया है:—

परकाजहिं देह को धारे फिरौ 'परजन्य' जथारथ ह्वै दरसौ।
निधि नीर सुधा के समान करौ सबही विधि सज्जनता सरसौ॥

घन आनन्द जीवन-दायक हौ कछू मेरियौ पीर हिए परसौ।
कबहूँ वा बिसासी सुजान के आँगन मो अँसुवान कौं लै बरसौ॥

इन कृष्ण-भक्त कवियों के अतिरिक्त और कवियों ने भी कृष्ण सम्बन्धी काव्य लिखा। उन सबका वर्णन तो क्या उनकी नामावली देना भी कठिन है। यह कृष्णभक्ति-शाखा बहुत दिनों तक पल्लवित होती रही। रीतिकाल में भी इसका प्रभाव रहा, और उस समय भी महाराजा नागरीदास जैसे बहुत से भक्त कवि हुए। आजकल भी राम और कृष्ण सम्बन्धी कई उत्तम काव्य रचे गये हैं।

कृष्ण-भक्त कवियों की यह महत्ता रही कि इनके कारण ब्रजभाषा का रूप निखरा और उसका मान बढ़ा। यहाँ तक कि मुगल दरबारों में भी इसकी चर्चा होने लगी। अकबरी दरबार कवियों का आश्रय स्थान बन गया। अकबरी दरबार के कवियों ने भक्ति के अतिरिक्त शृंगार और नीति आदि अन्य विषयों पर फुटकर रचनायें कीं। अकबरी दरबार के कवियों में रहीम, गंग, नरहरि, बीरबल और टोडर विशेष रूप से उल्लेखनीय हैं।

इस काल के कवियों में अकबर और जहाँगीर के समय के जीवन की उछल-कूद की छाप मिलती है। यद्यपि कहीं-कहीं कृष्ण-क्रन्दन की छाया दिखलाई देती है, तथापि वह और रंगों में इतनी मिल जाती है कि उसका गहरा प्रभाव नहीं पड़ने पाता।

## अकबरी दरबार के कवि

रहीम—इनका पूरा नाम अब्दुर्रहीम खानखाना था। खानखाना बैराम खाँ इनके पिता थे। ये प्रकृति के बड़े दयालु थे। दानशीलता में इनकी कर्ण से तुलना की जाती है। गोस्वामी, तुलसीदास जी से इनकी विशेष घनिष्ठता थी। इन्होंने तुलसी के "सुरतिय, नरतिय, नागतिय सब चाहत अस होय"। दोहार्द्ध की इस प्रकार पूर्ति की थी—"गोद लिए हुलसी फिरै तुलसी सो सुत होय"। ये राज-काज में दक्ष होते हुए भी बड़े साहित्यिक और विद्वान् थे। इनको फारसी, अरबी, हिन्दी और संस्कृत पर पूरा अधिकार था। इन्होंने संस्कृत वृतों में भी कुछ कविता की थी। मालिनी

छन्द में लिखा हुआ इनका मदनाष्टक बहुत प्रसिद्ध है। राज्य-कार्य में बहुत दिनों तक रहने के कारण इनको मानव-प्रकृति का अच्छा परिचय होगया था, जिसकी झलक नीति के दोहों में स्पष्ट मिलती है। इनके दोहे बड़े चुभते हुए हैं और उनमें कहीं-कहीं गम्भीर हास्य भी मिलता है। जैसे कि लक्ष्मीजी के सम्बन्ध में कही हुई उनकी यह उक्ति 'पुरुष पुरातन की बधू क्यों न चंचला होय।' नायिका-भेद सम्बन्धी इन्होंने बड़े सरस बरवै लिखे हैं। ये बरवै अवधी भाषा में हैं।

**गंग और नरहरि**—ये दोनों ही अकबरी दरबार के श्रेष्ठ कवियों में गिने जाते हैं। गंग ने शृङ्गार और वीर दोनों रसों की कविता की है। इनकी गणना तुलसीदास जी के साथ सुकवियों के सरदारों में की जाती है और दोनों की भाषा में इस बात की समता बतलाई जाती है कि उनमें बहुत सी भाषाओं का सम्मिश्रण है:—

तुलसी गङ्ग दुवौ भये, सुकविन के सरदार।
इनके काव्यन में मिलै, भाषा विविध प्रकार॥

कहा जाता है कि गङ्ग किसी राजा या नवाब के कोप-भाजन बन गये थे, और हाथी से कुचलवा डाले गये थे।

नरहरि वन्दीजन का भी अकबरी दरबार में अच्छा मान था। कहा जाता है कि उनका एक छप्पय सुन कर अकबर ने अपने राज में गोवध बन्द करा दिया था। इनके तीन ग्रन्थ हैं—रुक्मिणी मङ्गल, छप्पय नीति और कवित्त नीति।

**बीरबल और टोडरमल**—अकबरी दरबार के उज्ज्वल रत्नों में से थे। बीरबल अपने वाक्चातुर्य के लिए बड़े प्रसिद्ध होगये हैं। ये बड़े गुण-ग्राही थे और कवियों को बहुत दान दिया करते थे। इनकी रचनाओं से यह भली भांति प्रतीत होता है कि ये काव्याङ्गों से भी परिचित थे। महाराज टोडरमल के नीति-सम्बन्धी कवित्त बहुत प्रसिद्ध हैं।

**बनारसीदास**—ये जैन धर्मावलम्बी थे। ये जौनपुर के रहने वाले थे किन्तु इनका सम्बन्ध आगरे से भी इतना रहा है कि वहाँ के भी निवासी कहे

जाते हैं। घर इनके जवाहिरात का व्यापार होता था। पहले इन्होंने कुछ शृंगार—रस सम्बन्धी कविता की थी किन्तु पीछे से धार्मिक आवेश में आकर इन्होंने अपनी शृङ्गार-रस सम्बन्धी कविता गो तीर्थ में प्रवाहित कर दी। इनकी कविता अधिकतर सुन्दरदास के ढङ्ग पर है जो कि नीति और ज्ञान से भरी हुई है। इन्होंने प्रबोध-चन्द्रोदय के ढङ्ग का 'समयसार' नाम का एक नाटक भी लिखा है। इनकी कविता का एक उदाहरण यहाँ दिया जाता है।

मोंदू ते हिरदे की आँखें,
जे करखें अपनी सुख सम्पति भ्रम की सम्पति नाखें,
जिन आँखिन सों निरखि भेद गुन ज्ञानी ज्ञान विचारें
जिन आँखिन सों लखि सरूप मुनि ध्यान धारना धारें।

इन्होंने अर्ध कथानक नाम से अपनी आत्म-कथा भी लिखी है। इसमें कवि ने अपनी हीनताओं के वर्णन में भी संकोच नहीं किया है। उस समय यूरोप में भी ऐसी आत्मकथा शायद ही लिखी गयी हो। रूसो की आत्म-स्वीकृतियाँ ( Confessions ) इसके पीछे की चीज है।

सेनापति—इनका जन्म सम्वत् १६४६ के लगभग अनूपशहर में एक कान्यकुब्ज ब्राह्मण के यहाँ हुआ था। ये राज-दरबार के सम्पर्क में अवश्य रहे मालूम पड़ते हैं किन्तु इन्होंने अपने जीवन का उत्तरकाल सन्यास में ही व्यतीत किया था। ऐसा प्रतीत होता है कि इनको राजदरबार से घृणा हो गई थी। 'वारि वरदान तजि पाँय कमलेच्छन के, पायक मलेच्छन के काहे को कहाइये।' इनकी कविता घनाक्षरी में है। भाषा पर इनको पूर्ण अधिकार था। इनकी भाषा बहुत ही सुगठित, सजीव और प्राञ्जल है। ये बड़े भावुक कवि थे। इनका हृदय भक्ति-भावना से भरा हुआ था। यद्यपि ये श्रीकृष्ण के विहार-स्थल वृन्दावन में रहते थे तथापि इनका हृदय रामोपासना में रमा हुआ था। भावुकता के साथ ये काव्य का चमत्कार दिखलाने में भी निपुण थे। इन्होंने अपनी रचना में अनुप्रास और श्लेषों का बड़ा चमत्कार दिखाया है। मुक्तक काव्यकारों में सेनापति का स्थान बहुत ऊँचा है। इनके दो ग्रन्थ हैं—

काव्य कल्पद्रुम और काव्य-रत्नाकर। इनकी भाषा शुद्ध साहित्यिक ब्रजभाषा है, जिसमें तत्सम शब्दों की ओर झुकाव अधिक है। श्लेष और यमकों का चमत्कार संस्कृत तत्सम शब्दों के सहारे अधिक दिखाया जा सकता है। इनका षटऋतु वर्णन बहुत प्रसिद्ध है। यद्यपि यह उद्दीपन के रूप में लिखा गया है तथापि इसमें संश्लिष्ट योजना और सूक्ष्म निरीक्षण का परिचय मिलता है। इन्होंने प्रकृति का मानवी भावों के साथ सामंजस्य स्थापित किया है जिसमें संस्कृत कवियों की परम्परा की कुछ झलक मिलती है। ऐसा सुन्दर ऋतु वर्णन हिन्दी-साहित्य में बहुत कम मिलता है.—

वृष को तरनि, तेज सहसो करनि तपै,
ज्वालनि के जाल बिकराल बरसत हैं।
तचति धरनि, जग झुरति झुरनि, सीरी
छाँह को पकरि पंथी पंछी बिरमत हैं॥
सेनापति नेक दुपहरि ढरकत होत,
घमका विषम जो न पात खरकत है।
मेरे जान पौन सीरे ठौर को पकरि काहू,
घरी एक बैठि कहूँ घामैं बितवत है॥

*   *   *   *

शिसिर तुषार के बुखार से उखारत है,
पूस बीते होत सुन हाथ पाइ ठिरिकै।
द्यौस की छुटाई की बड़ाई बरनी न जाइ,
'सेनपति' गाई कछू, सोचि कै सुमिरि कै॥
सीत ते सहस कर सहस चरन ह्वै कै,
ऐसे जात भाजि तम आवत है घिरि कै।
जौलों कोक कोकी सों मिलत तौलों होत राति,
कोक अधबीच ही तें आवत है फिर कै॥

सेनापति ने कहीं-कहीं ऋतु-वर्णन केवल चमत्कार प्रदर्शन करने के लिए भी किया है।

यद्यपि केशवदास भी इसी काल में हुए हैं तथापि रीतिकाल से इनका अधिक सम्बन्ध होने के कारण रीति काल में ही इनका वर्णन किया जायगा।

**नरोत्तमदास**—इनका सुदामा-चरित्र भी इसी काल में लिखा गया है। हिन्दी के खण्डकाव्यों में इसका बहुत ऊँचा स्थान है। इस ग्रन्थ में व्रजभाषा का माधुर्य पूर्ण रूप से दिखाई पड़ता है। इनमें शब्द-चित्र खींचने की अच्छी कुशलता थी, देखिए—

सीस पगा न झगा तन में,
प्रभु जाने को आहि बसै केहि ग्रामा।
धोती फटी सी लटी-दुपटी अरु,
पाँय उपानहुँ की नहि सामा॥
द्वार खड़ो द्विज दुर्बल एक,
रह्यो चकि सो बसुधा अभिरामा।
पूछत दीनदयाल को धाम,
बतावत आपनो नाम सुदामा॥

इस ग्रन्थ में सुदामा की सन्तोषमयी ब्राह्मण वृति और उनकी धर्मपत्नी की व्यवहार बुद्धि का बड़ा सुन्दर तुलनात्मक अध्ययन उपस्थित किया गया है।



# रीति काल

**सामान्य परिचय**—भक्तिकाल में निर्गुण ब्रह्म अथवा उसके सगुण रूप राम और कृष्ण के सम्बन्ध में कविता हुई। किन्तु जितना विस्तार कृष्ण काव्य का है उतना शायद राम-काव्य का नहीं। कृष्ण के माधुर्य के कारण जनता तथा कवियों का उनकी ओर सहज आकर्षण था। कृष्ण-काव्य में शृङ्गार और भक्ति का ऐसा मिश्रण हो गया था कि एक दूसरे से अलग नहीं हो सकते थे। भक्तिकाल के कवियों ने शृंगार का जो वर्णन किया है वह उनकी प्रगाढ़ भक्ति और प्रेम का ही फल है। उसमें एक जीवन-संगीत था और उसने मृत हिन्दू जाति में जीवन का संचार किया था। कृष्ण-काव्य अपने समय में संजीवन बूटी सिद्ध हुआ था। प्रत्येक अच्छी चीज के साथ कुछ बुराई लगी रहती है। बहुत सी चीजें साधन-रूप में अच्छी रहती हैं किन्तु जब वे ही साध्य बन जाती हैं तब उनमें खोखलापन आ जाता है। जिस शृङ्गार की मदिरा ने भक्तिकाल में औषध का काम किया था वही पीछे से एक घातक व्यसन बन गई। जब तक आकार या कलापक्ष जीवन से सम्बन्धित रहता है तब तक उसमें उन्नति की आशा रहती है किन्तु जब आकार ही की पूजा होने लगती है तब जीवन का स्रोत सूखने लगता है। पहले भक्त कवि शृङ्गार की कविता अपने इष्टदेव की भक्ति का अङ्ग मान कर करते थे। शृंगारिक कविता पीछे कवियोंके हाथ में एक प्रकार का व्यसन मात्र रह गई। राधा और कृष्ण शृंगारिक कविता के आलम्बन मात्र बन गये। वे विभिन्न नायक और नायिकाओं के रूप में दिखलाये जाने लगे। भक्त कवियों में धार्मिक भावना का प्राधान्य था और कवित्व उनके लिए एक गौण वस्तु थी। उनके पीछे से कवियों में कवित्व का प्राधान्य हो गया और

भक्ति उनकी विलासमयी भावनाओं पर सुन्दर आवरण डालने की वस्तु बन गई।

रीतिकाल में आकार के प्राधान्य के और भी कई कारण हो गये थे। कविता 'स्वान्तः सुखाय' न बन कर राज-दरबार की रह गई थी। प्रत्येक कवि अपने प्रतिद्वन्द्वी से बाजी ले जाना चाहता था और अपने आश्रयदाता को 'येन केन प्रकारेण' प्रसन्न करने के अर्थ प्रयत्नशील रहता था। इसके लिए उसे संस्कृत और प्राकृत साहित्य में अवगाहन कर प्राचीन रत्नों को नये रूप में रखना पड़ता था। इस प्रकार कविता स्फूर्ति का विषय न बन कर एक आवश्यकता का विषय हो गई थी। इसका अभिप्राय यह नहीं कि उस समय के साहित्य का मूल स्रोत राजाओं को प्रसन्न करने की नीच प्रवृत्ति में ही था।

प्रत्येक चीज के अच्छे और बुरे दोनों ही पहलू होते हैं। भक्तिकाल में कविता की लहर आई थी। उस कविता के बहाव में अलङ्कार आदि स्वतः चले आते थे। संस्कृत भाषा में अलङ्कारों और काव्याङ्गों के ऊपर काफी विवेचन हो चुका था। संस्कृत की उत्तराधिकारिणी हिन्दी में भी उन बातों का आना स्वाभाविक था। इसका सूत्रपात तो भक्तिकाल में ही हो गया था (सूर की साहित्य लहरी, नन्ददास की रसमंजरी और तुलसी की बरवै रामायण इसके प्रमाण हैं) किन्तु इस प्रकार की रचनाएँ करना उनका मुख्य ध्येय न था।

लक्ष्य-ग्रन्थों के बाद ही लक्षण-ग्रन्थ आते हैं। लक्ष्य ग्रन्थ बन चुके थे, लक्षण-ग्रन्थों का समय आ गया था और समयानुकूल साहित्य का इस ओर झुकाव होना एक नैसर्गिक घटना थी। हिन्दी के कवियों ने अलङ्कार ग्रन्थों का अध्ययन किया और स्वयं भी उनके आधार पर अपनी रचनाएँ कीं। लक्षण देने में तो नहीं परन्तु उदाहरण देने मे हिन्दी-कवि अपने पूर्ववर्ती कवियों से भी आगे बढ़ गये हैं।

संक्षेप में हम रीतिकाल के आविर्भाव के लिए निम्न कारणों को उत्तरदायी समझते हैं:—

१—भक्ति-काल की शृङ्गारिक कविता में से उसके जीवन का ह्रास हो, उसके आकार मात्र का रह जाना।

२—हिन्दी का राज-दरबारों में आश्रय पाना और आश्रयदाताओं को प्रसन्न करने में कवियों की मौलिकता का ह्रास।

३—पाण्डित्य-प्रदर्शन तथा आचार्यत्व प्राप्त करने की महत्वाकांक्षा के कारण संस्कृत-ग्रन्थों का अध्ययन तथा उनका अनुकरण।

४—लक्ष्य ग्रन्थों के पश्चात् लक्षण-ग्रन्थों के लिखे जाने की स्वाभाविक प्रवृत्ति।

५—राजाओं का मुसलमान सत्ता का स्वीकार कर लेना और विलास की मदिरा में आत्म ग्लानि को भुला देना। इस कारण कवियों की रचनाओं में शृङ्गार और विलास का प्राधान्य होना स्वाभाविक हो गया था।

६—जहाँगीर और शाहजहाँ के समय का भोला प्रेम काव्य में झलक उठा।

*रीतिकाल की विशेषताएः—*

१—साहित्य-निर्माण के साथ-साथ रस, अलङ्कार आदि काव्यांगों पर विवेचना हुई। रसों में विशेष कर शृङ्गार के आलम्बनों और उद्दीपनों के बड़े सरस उदाहरणों का निर्माण हुआ। ये लोग शृंगार रस को रसराज मानते थे। इसलिये उनको प्राधान्य देना स्वाभाविक ही था।

२—इस काल में शृंगार-रस के साथ कुछ वीर-रस की भी अच्छी कविता हुई।

३—इस काल में कवित्त और सवैयों की प्रधानता रही। कवित्तों का सम्बन्ध विशेष कर वीर-रस से रहा। सवैये शृंगार और करुणा दोनों में प्रयुक्त हुए। इस काल में बिहारी ने दोहों की सम्भावनाओं को पूर्ण रूप से विकसित कर दिया।

४—इस काल की भाषा व्रजभाषा और अवधी का मिश्रण थी। उसमें मुसलमानी दरबारों के प्रभाव से फारसी शब्दों की मात्रा बढ़ गई थी। भाषा

में सुकुमारता का अधिक परिचय मिलता था। कवियों में कला का प्रेम अधिक था।

५—इस काल में भाव पक्ष की अपेक्षा कला पक्ष का प्राधान्य रहा।

कुछ न्यूनताएँ:—

१—काव्यांगों के विवेचन के साथ शब्द की शक्ति पर यथोचित विवेचन न हो सका। पद्य में लिखने के कारण संस्कृत ग्रन्थों का सा सूक्ष्म विवेचन न हो सका। संस्कृत के आचार्य गद्य में टीकाएँ और वृत्तियाँ भी लिखते थे।

रीतिकालीन ग्रन्थों में अधिक गहराई न होने का एक कारण यह भी था कि वे पंडितों के लिए नहीं वरन् राजाओं और उनके दरबारियों के लिए लिखे गये। रीति ग्रन्थों का मूल उद्देश्य काव्य का विवेचन नहीं रह गया था वरन् शृंगारिक और अलङ्कारिक कविता के लिए पृष्ठभूमि तैयार करना।

२—नाट्य शास्त्र के विवेचन का अभाव भी रहा। ये उस समय के आचार्यत्व में कमी की बात थी। हिन्दी में नाटक के लक्ष्य ग्रन्थ भी न थे।

३—विषयों का संकोच-सा होगया था और कवियों में कवि परम्परा रूपी गाड़ी की लीक पर चलने की प्रवृत्ति हो गई थी। इसीलिए कवियों को भी अपनी व्यक्तिगत प्रतिभा दिखलाने की कम गुंजायश रही थी, जो कुछ कविता करते थे वे स्वतन्त्रता पूर्वक नहीं वरन कवि कर्त्तव्य के कठोर बन्धन में बँधकर एक प्रकार की परम्परा की पूर्ति के लिए।

४—इतना अवश्य कहा जायगा कि यद्यपि ये जीवन की अनेक रूपता को अनेक काव्य में न ला सके तथापि इन्होंने शृङ्गार के संकुचित क्षेत्र में पारिवारिक जीवन को बाँध कर उसमें सौन्दर्य-दर्शन की चेष्टा की।

## आचार्य केशवदास

रीतिकाल संवत् १७०० से माना जाता है। इसका अभिप्राय यह नहीं कि १७०० से पूर्व रीति-ग्रन्थ नहीं रचे गये। कुछ लोगों के मत से तो रीति-काल का उदय हिन्दी-साहित्य के जन्म के साथ ही हुआ है, क्योंकि

हिन्दी के प्रथम कवि पुष्य का ग्रन्थ रीति-शास्त्र (अलंकार) ही का ग्रन्थ था। सूर की 'साहित्य लहरी' में भी अलङ्कारों का वर्णन है। यद्यपि केशवदासजी के पूर्व कृपाराम, मोहनलाल तथा अकबरी दरबार के 'करनेस' आदि कई कवियों ने रस और अलंकार के ऊपर ग्रन्थ लिखे हैं, तथापि साहित्य-शास्त्र की विधिवत् विवेचना कर हिन्दी में आचार्यत्व की स्थापना करने का श्रेय केशवदासजी को ही है। हिन्दी में रीतिकाल की परम्परा स्थापित करने वालों में केशवदासजी को ही प्रथम कवि माना जायगा।

आचार्य शुक्ल जी केशवदासजी को रीति-काल का प्रवर्तक नहीं मानते। उसका मुख्य कारण यह है कि केशवदासजी तथा चिन्तामणि और उनके अनुयायियों के साहित्यिक आदर्श भिन्न थे। केशव ने दण्डी और रुय्यक का आधार लेकर उस प्रारम्भिक अवस्था का प्रतिनिधित्व किया था जिसमें कि अलङ्कार्य (वर्ण्य विषय) और अलङ्कारादि का भेद न था। उन्होंने रस को भी अलङ्कार के अन्तर्गत माना था किन्तु उनकी कविप्रिया में अलङ्कार का अर्थ व्यापक था। उनके विशेष अलङ्कार ही आजकल के प्रचलित अलङ्कार हैं। इसके विपरीत चिन्तामणि और उनके पीछे के कवियों ने अलङ्कारों का वर्णन चन्द्रालोक और कुवलयानन्द के आधार पर किया और रस सिद्धान्त में वे विश्वनाथ से प्रभावित हुए। कहने का तात्पर्य यह है कि उन लोगों ने यद्यपि रस का विशद विवेचन तो नहीं किन्तु रस को अलङ्कारों के अन्तर्गत नहीं माना।

शुक्लजी का कथन है कि पीछे से रीतिकालीन कवियों ने केशव के आदर्शों को न अपनाकर चिन्तामणि त्रिपाठी के आदर्शों को अपनाया और दूसरी बात यह है कि केशव के पचास वर्ष बाद तक रीतिकालीन कवियों की परम्परा टूटी सी रही और चिन्तामणि के पश्चात यह अविच्छिन्न रूप से चली।

इन दोनों बातों को स्वीकार करते हुए यह कहना पड़ेगा कि हिन्दी के कवियों में रीतिकाल की आत्मा के साहित्यिक सिद्धान्तों का निरूपण और उनके उदाहरणों के स्वरूप काव्य की सृष्टि करना केशव के काव्य में पहली

चार दर्शन होते हैं। उनका काव्य सूर और तुलसी की भाँति भक्ति की प्रेरणा से नहीं रचा गया था वरन् आचार्यत्व के कर्तव्य पालन के निमित्त। आचार्यत्व के लिये यह बात गौण है कि किसने कौन सी परम्परा को अपनाया।

यद्यपि 'रामचन्द्रिका' के कारण और कुछ काल-विभाग के कारण केशवदासजी को प्राय: भक्तिकाल में ही स्थान दिया जाता है तथापि उन्हें रीतिकाल का प्रथम कवि कहना अधिक उपयुक्त होगा। 'बिहारी-सतसई' की भाँति 'रामचन्द्रिका' भी एक प्रकार से अलङ्कारों का उदाहरण ग्रन्थ है। उसमें छन्द शास्त्र के भी उदाहरण मिलते है।

**केशवदासजी का परिचय**—आचार्य केशवदास सनाढ्य कुलोद्भव पं० काशीनाथ के पुत्र थे। ये 'धरणी तल धन्य' ओड़छा नगर के रहने वाले थे और 'नृपमणि' मधुकरशाह के पुत्र दूलहराय के भाई इन्द्रजीत के आश्रित थे। इनका जन्म संवत् १६१२ में और मृत्यु १६७४ में बतलाई जाती है। ये संस्कृत के अच्छे पण्डित थे और आर्थिक चिन्ता न होने के कारण इन्हें अध्ययन के लिए समय भी यथेष्ट मिला होगा। संस्कृत का ज्ञान इनकी पैतृक सम्पत्ति थी। इनको इस बात का खेद था कि कुल की परम्परा के विरुद्ध इन्होंने हिन्दी में कविता की।* इनको इन्द्रजीत की ओर से बाईस ग्रामों की जागीर थी, अतः ये एक प्रकार से छोटे-मोटे राजा ही थे, देखिए—

भूतल को इन्द्र इन्द्रजीत राजै युग युग,
केशोदास जाके राज राज-सो करत है।

**केशवदास के ग्रन्थ**—रसिक प्रिया (सं० १६४८), इसमें रस-निरूपण विशेषकर शृंगार-रस और नायिका भेद है।

**रामचन्द्रिका**—( कार्तिक सुदी संवत् १६५८ ) यह ग्रन्थ प्रबन्ध काव्य के रूप में लिखा गया है, किन्तु छन्दों में वैविध्य तथा अलङ्कारों की

---

* भाषा बोलि न जानहीं, जिनके कुल के दास।
तिन भाषा कविता करी, जड़ मति केशवदास॥

भरमार के कारण यह ग्रन्थ एक प्रकार से उदाहरण-ग्रन्थ-सा बन जाता है।

**कविप्रिया**—( फागुन सुदी पंचमी संवत् १६५२ ) इसमें कवि के वर्ण्य विषयों तथा अलङ्कारों का वर्णन है। यह एक प्रकार से कवि-शिक्षा का ग्रन्थ है।

**विज्ञान गीता**—( संवत् १६६७ ) यह ग्रन्थ 'प्रबोध चन्द्रोदय नाटक' की रीति पर लिखा गया है। यह आध्यात्मिक ग्रन्थ है। इनके दो ग्रन्थ और हैं 'जहाँगीर जश चन्द्रिका' और 'वीरसिंह देव चरित्र।'

**काव्य की आलोचना**—कविवर केशवदासजी हमारे सामने कवि और आचार्य दोनों ही रूपों में आते हैं। यद्यपि उनका आचार्य रूप प्रधान है तथापि उनका कवि का रूप भी उपेक्षा योग्य नहीं है। वे यदि सूर्य-चन्द्र की पदवी नहीं पाते तो न सही, किन्तु उडुगन प्रगखित होकर साहित्य-गगन के ज्योतिर्पिण्डों में अवश्य स्थान पाते हैं।

'रसिक प्रिया' यद्यपि लक्षण ग्रन्थ है तथापि उसमें मुक्तक काव्य के अच्छे उदाहरण मिलते हैं। इनके बहुत से उदाहरणों में उक्ति-वैचित्र्य और कल्पना की उड़ान का अच्छा परिचय मिलता है। इनके काव्य में हृदयपक्ष की न्यूनता और कलापक्ष का प्राधान्य है। काव्य में उत्कृष्टता लाने का जितने कृत्रिम साधन होते हैं वे इनमें पूर्णरूपेण वर्तमान हैं। मानव प्रकृति के अध्ययन की भी इनमें कमी नहीं है। राज-सेवा करते हुए भी इन्होंने अपने समय का दुरुपयोग नहीं किया। अपने स्वाध्याय और पाण्डित्य के ही कारण वे हिन्दी साहित्य में आचार्यत्व के पथ प्रदर्शक बने। रामचन्द्रिका के कथोपकथन बड़े सजीव और नाटकत्वपूर्ण हैं। एक ही छन्द में प्रश्न और उत्तर लाने में ये विशेष सफल हुए हैं। लव-कुश का निर्भय वार्त्तालाप बड़ा मनोहर है। 'कोप के भार में भुंजहु भरत्थहि' रौद्र-रस-प्रधान बड़ी ओजपूर्ण उक्ति है।

केशव में जात्याभिमान पूर्ण मात्रा में था, चाहे वह ब्राह्मण और विशेष कर सनाढ्य जाति में ही क्यों न सङ्कुचित हो। इन्हें अपने नगर से भी बहुत प्रेम था। विभीषण की दिल खोल कर बुराई करने से प्रकट होता है कि उनमें भक्ति-भावना की अपेक्षा जाति-प्रेम और स्वदेश की भावना बलवती थी।

मानव सम्बन्धों में जो कोमलता तुलसीदासजी ला सके, वह इनके काव्य में नहीं आ सकी। तुलसी की सीता श्री रामचन्द्रजी के चरण-चिन्हों को बचा कर चलती है:—

'प्रभु पद रेख बीच बिच सीता,
धरहिं चरन मग चलति समीता।
सिया-राम पद अङ्क बराये,
लषन चलहिं मग दाहिन बाँये॥

किन्तु केशव की सीता उन्हीं चरण-चिन्हों पर चलती हुई शीतलता का अनुभव करती है—

'मारग की रज तापित है अति,
केशव सीतहिं शीतल लागति।
ज्यों पद पङ्कज ऊपर पायनि,
दै जो चलै तेहि ते सुखदायनि॥

केशव की सीता प्रेम का परिचय अवश्य देती है, किन्तु तुलसीदासजी की सीता में जो आदर-भाव है वह उनमें एक दिव्य कोलमता प्रदान करता है।

यह बात नहीं है कि केशवदास जी वाणी में रस न हो, कहीं-कहीं तो उन्होंने बड़ी ही सरस रचना की है—

'मग को श्रम श्रीपति दूर करें,
सिय को शुभ बाकल-अञ्चल सों।
श्रम तेऊ हरें तिनको कहि केशव,
चञ्चल चारु दृगंचल सों॥'

परन्तु इसी के साथ अलंकार-प्रियता में पड़ कर कहीं-कहीं वे हास्यास्पद बन जाते हैं। सीताजी के मुख की कमल और चन्द्र से तुलना में व्यतिरेक का उदाहरण-सा उपस्थित करते हुए मुख के दिन और रात एक से रहने की उक्ति प्रसन्नता अवश्य देती है, किन्तु उसके साथ ही वे उत्साह के आवेश में ऐसी बात कह डालते हैं जो सत्य नहीं है—"देखे मुख भावै अनदेखे ही कमल चन्द" यह कमल और चन्द के प्रति अन्याय है।

बाह्य प्रकृति के वर्णन में केशवदासजी ने केवल कवि-कर्म ही का पालन किया मा'लूम होता है। यद्यपि उनकी 'कवि प्रिया' को पढ़ कर इस बात का सन्तोष होता है कि उन्होंने वन, उपवन, नदी, तड़ाग आदि को वर्ण्य विषयों में रख कर काव्य-क्षेत्र का विस्तार किया है तथापि वे स्वयं 'कवि प्रिया' के उदाहरणों में अथवा 'रामचन्द्रिका' के प्राकृतिक दृश्यों में सफल नहीं हो सके हैं। केशव की अलंकार-प्रियता, राजसी ठाट और राज्याश्रयता ने उनको बाह्य प्रकृति से उदासीन कर दिया है। प्रकृति से उनका सम्बन्ध पुस्तकों द्वारा ही हुआ था और इसलिए उनको राज दरबार से दूर प्रकृति की अपेक्षा शब्द-जाल अधिक आकर्षित कर सका। प्रकृति की गोद में पले हुए जीव का जो प्रकृति के प्रति स्वाभाविक प्रेम होता है, केशवदास में उसका सर्वथा अभाव सा दिखलायी पड़ता है। दण्डक वन में भी पहुँच कर राज-सेवा वृत्ति उनका पीछा नहीं छोड़ती—

शोभित दण्डक की रुचि बनी।
भाँतिन भाँतिन सुन्दर घनी॥
सेव बड़े नृप की जनु लसै।
श्रीफल भूरि भाव जहँ बसै॥
बेर भयानक सी अति लगै।
अर्क समूह जहाँ जगमगै॥

इसमें सेव, बेर के नाम मात्र आये हैं। अर्क, अकौआ और सूर्य दोनों को कहते हैं। इस शब्द-साम्य के आधार पर उस वन में द्वादश सूर्यों के होने के प्रलयकाल का सा भयानक समय (बेर) उपस्थित कर दिया है जब कि इसे चाहे श्लेष का चमत्कार कह लीजिए, किन्तु इसमें दण्डक वन की सुरम्यता नहीं दिखलाई देती। नाम यदि वस्तु का स्थान ले लें तो मिश्री कहने से ही मुंह मीठा हो जाय। "मन-मोदक नहिं भूख बुताई" जैसे-मन-मोदक में कल्पना का फिर भी आनन्द रहता है किन्तु नाम उल्लेख मात्र में कोई आनन्द नहीं रहता। तुलसी की भांति केशव भी राम से 'नाम' को अधिक महत्ता देते मालूम पड़ते हैं।

प्राकृतिक दृश्यों में आध्यात्मिक उपमाओं का ले आना प्राकृतिक दृश्यों के महत्व को कम कर देता है। आध्यात्मिक उपमानों तक तो कुशल है, किन्तु जब प्राकृतिक वस्तुओं के लिए 'जनु हेप कुपी घृत सौंध भरी' कहने लगते हैं तो जी ऊबने लगता है और मालूम पड़ता है कि सोने का मोह नहीं छूटा था। अच्छा होता यदि केशवदासजी इतना ही कह कर रह जाते—

'बहु चम्पक की कलिका हुलसी,
तिन पै अलि श्यामल ज्योति लसी।'

इसमें श्यामल ज्योति' बड़ी ही सुन्दर शब्द-योजना है। इनके प्राकृतिक दृश्य-वर्णन में बहुत-सी उत्प्रेक्षाएँ बड़ी सुन्दर हैं—

'पलास माल बिन पत्र विराजमान,
मानों बसन्त दिये कामहिं अग्निबान।'

* * *

'नर अन्ध भये दरसे तरु मौरे।
तिनके जनु लोचन हैं इकठौरे'॥

प्राकृतिक दृश्य स्वतः आनन्द के कारण होते हैं। अग्नि और गंगाजल की भाँति उनको दूसरे पदार्थों द्वारा पवित्र किये जाने की आशा नहीं रहती। भीम और अर्जुन वृक्षों की महत्ता पांडवों के नाम धारण करने से नहीं होती और न वे उन नामों के कारण 'पाण्डव की प्रतिमा सम लेखे' कहे जा सकते हैं। रामचन्द्रजी द्वारा पाण्डवों का उल्लेख काल-दूषण है जिसका शमन उनके त्रिकालज्ञ होने से भी नहीं होता क्योंकि उस समय वे नरलीला कर रहे थे और काव्य में हमें उन सीमाओं को स्वीकार करना पड़ता है। कुछ लोग श्री रामचन्द्रजी की वाटिका में लवङ्ग वृक्ष के वर्णन को देश-विरुद्ध दूषण कह दें किन्तु वह आलोचना का दुरुपयोग होगा। वाटिकाओं में सभी स्थानों के वृक्ष हो सकते हैं।

केशवदासजी अतिशयोक्तियों में अपनी कल्पना-शक्ति बहुत ऊँची उठा ले जाते हैं। श्री रामचन्द्रजी का चतुरङ्ग-चमू का वर्णन इसका उदाहरण है—

'राघव की चतुरंग चमू चय,
को गनै केशव राज समाजन।
सूर तुरंगन के उरमें पग,
तुंग पताकिन की पट साजन॥
टूट परैं तिनते मुकता,
धरनीं उपमा बरनी कविराजनि।
बिन्दु किधौं मुख फेनन के,
किधौं राजसिरी स्रवै मंगल लाजनि॥

इसको हम सत्य की अवहेलना नहीं कहेंगे, इसको हम कवि के हृदय का उत्साह ही ठहरायेंगे। भरतजी के घोड़ों की टाप से उठी हुई धूल के लिए जो केशवदासजी ने उत्प्रेक्षा की है वह भी अच्छी है—

'उठि के धरि धूर अकास चली
बहु चंचल बाजि खुरीन दली।
भुव हालति जान अकास हिए।
जनु थंभित ठौरनि ठौर किए॥'

वास्तव में 'रामचन्द्रिका' वर्णन-प्रधान ग्रन्थ है और उनके बहुत से वर्णन ऐसे हैं जो केवल कविकर्म पालनार्थ लाये गये हैं। 'कविप्रिया' में जिन बातों का वर्णन करना कवि के लिए आवश्यक बतलाया गया है, उन सबका वर्णन 'राम चन्द्रिका' में वर्तमान है। कवि परम्परा का पूर्णतया पालन किया गया है। नख-शिख का वर्णन भी आ गया है, चाहे वह दासी का ही क्यों न हो और चाहे सारिका द्वारा ही क्यों न किया गया हो। इस सम्बन्ध में यह कहा जाता है कि केशव ने सीता जी का नख-शिख वर्णन करना मर्यादा के विरुद्ध समझा, और दासी का वर्णन कर यह व्यंजित किया कि जहाँ की दासियाँ इतनी सुन्दर थीं, वहाँ की रानी का क्या कहना है? यह सब बात ठीक है, किन्तु राम के लिए दासी के नख-शिख वर्णन को सुनते रहना भी मर्यादा के विरुद्ध है। इसके अतिरिक्त यह केवल वर्णन के लिए ही प्रतीत होता है और अप्रासङ्गिक सा भी जान पड़ता है। पूरी 'रामचन्द्रिका' ही अलंकारों और

छन्दों की एक प्रदर्शिनी सी है। इसके छन्दों की सजावट मुक्तकों की सी है और यद्यपि वह प्रबन्ध-काव्य के रूप में लिखी गई है तथापि वस्तुओं के वर्णन का बाहुल्य ग्रन्थ के तारतम्य और प्रबन्ध सौष्ठव को नष्ट कर देता है। रामचन्द्रिका में जितना चमत्कार का ध्यान रक्खा गया है उतना प्रबन्ध-निर्वाह का नहीं। बिहारी सतसई की भाँति रामचन्द्रिका लक्षण-रहित उदाहरणों का रीति ग्रन्थ सा बन जाता है। स्फुट रूप से उसकी युक्तियाँ और वर्णन बहुत सुन्दर है।

आचार्यत्व—केशव के आचार्यत्व के सम्बन्ध में यह कहा जा सकता है कि वे रीतिग्रन्थ लिखने की शैली के प्रवर्तक हैं, और अलंकारों को प्रधानता देने वाले सम्प्रदाय के अनुयायी हैं, 'भूषण बिन न बिराजई कविता बनिता मित्त'। उन्होंने दण्डी-रुय्यक आदि अलंकारवादी आचार्यों का अनुकरण किया है। रस और ध्वनि को उन्होंने प्रधानता नहीं दी है, रसों को भी अलंकारों के ही अन्तर्गत लिखा है। 'कविप्रिया' में केशव ने सब वर्ण्य बिषयों को बतला कर कवि-कर्म को विस्तृत सा कर दिया है। कवि शिक्षा के लिए जो बातें आवश्यक हैं वे सब कविप्रिया में बतलाई गई हैं। रसों और भावों में प्रकट और प्रच्छन्न का भेद कर उन्होंने एक नवीनता उपस्थित करदी है। रसिक प्रिया में उन्होंने सब रसों को शृंगार रस के ही अन्तर्गत करने की कोशिश की है। इसी से वे और रसों के वर्णन में सफल नहीं हुए हैं।

भाषा—केशवदास की भाषा व्रजभाषा है, किन्तु उसमें श्लेषादि शब्दालङ्कार का प्राधान्य होने के कारण उनको संस्कृत शब्दावली का अधिक आश्रय लेना पड़ा है क्योंकि संस्कृत शब्दों में श्लेष के लिए अधिक क्षमता रहती है। उनकी भाषा में बुन्देलखण्डी शब्दों का आना स्वाभाविक ही है। केशव की भाषा में वह चलतापन और रसाद्रता नहीं है जो मतिराम में दिखलाई पड़ती है। उनके काव्य की क्लिष्टता के कारण ही यह लोकोक्ति चल पड़ी थी—

'दीवो न चाहे विदाई नरेस, तो पूछन केशव की कविताई।'

आचार्य केशवदास के काव्य में दोष अवश्य हैं और अपनी दुरूहता के

कारण वह अधिक लोक-प्रिय नहीं हो सका, तथापि लोक-मत ने जो उन्हें सूर और तुलसी के साथ उडुगणों में स्थान दिया है वह न्यायसंगत ही है।

## चिन्तामणि त्रिपाठी

आचार्य रामचन्द्र शुक्ल चिन्तामणि त्रिपाठी को ही रीति काल का प्रवर्तक मानते हैं क्योंकि इन्हीं के पश्चात् रीति-ग्रन्थों की अविरल धारा बहती रही। केशव और उनमें प्रायः ५० वर्ष का अन्तर था। इस समय के अन्तर के साथ कुछ साहित्यिक आदर्शों का भी अन्तर था। केशव ने दण्डी और रुय्यक का अनुकरण किया तो चिन्तामणि और उनके पीछे के कवियों ने चन्द्रालोक और कुवलयानन्द का आधार लिया और रस को प्रधानता दी।

ये भूषण और मतिराम के भाई थे। इनके अतिरिक्त जटाशङ्कर नाम के एक और भाई बतलाये जाते हैं किन्तु साहित्य में उनकी कोई प्रसिद्धि नहीं है। ये तिकवांपुर के रहने वाले कान्यकुब्ज ब्राह्मण थे। इनके पिता का नाम था रत्नाकर त्रिपाठी। इनका जन्म संवत् १६६६ के निकट और कविताकाल सं० १७०० के लगभग बैठता है इन्होंने काव्य-विवेक, कवि-कुल-कल्पतरु और काव्य प्रकाश नाम के तीन ग्रन्थ लिखे हैं। छन्द-विचार नाम का इन्होंने एक पिंगल ग्रन्थ भी लिखा है। कहीं-कहीं इन्होंने अपना नाम मणिमाल भी लिखा है।

## महाराजा जसवन्तसिंह

ये मेवाड़ के महाराज गजसिंह के द्वितीय पुत्र थे और संवत् १६६५ में सिंहासनारूढ़ हुए। ये शाहजहाँ और औरङ्गजेब के बड़े विश्वासपात्र थे। कई महत्वपूर्ण लड़ाइयों में भी इन्हें भेजा गया था। संवत् १७३८ में इनका शरीरान्त काबुल में हुआ था जहाँ कि वे अफगानों को सर करने के लिए भेजे गये थे। अलंकार ग्रन्थों में इनका भाषा-भूषण बहुत प्रसिद्ध है। इसमें बहुत कुछ चन्द्रालोक की छाया मिलती है। एक ही दोहे में लक्षण और उदाहरण मिल जाते हैं जो विद्यार्थियों को सूत्ररूप से याद करने के लिये बहुत उपयोगी हैं। इन्होंने तत्वज्ञान सम्बन्धी कई ग्रन्थ लिखे हैं जैसे-अपरोक्ष

सिद्धान्त, सिद्धान्त बोध, सिद्धान्तसार और प्रबोध-चन्द्रोदय नाटक।

उदाहरण—सार-अलंकार—

एक एक ते सरस जब अलङ्कार यह सार।
मधु सों मधुरी है सुधा कविता मधुर अपार॥

परिसंख्या अलङ्कार—

परिसंख्या इकथल बरजि दूजे थल ठहराइ।
नेह हानि हिय में नहीं भई दीप में जाय॥

## बिहारी

जीवन वृत्त—इनका जन्म ग्वालियर राज्य के बसुआ गोविन्दपुर में बतलाया जाता है। ये जाति के माथुर ब्राह्मण (चतुर्वे०) थे। इनके वंशज बूँदी राज्य में अब भी वर्तमान हैं।

इनका जन्म स्थान संवत् १६६० में बतलाया जाता है। ये जयपुर के महाराज जयसिंह के आश्रित थे, जिनकी प्रशंसा में इन्होंने दो चार दोहे लिखे हैं। इन्होंने संवत् १७१९ में अपनी प्रसिद्ध सतसई समाप्त की थी:—

'संवत् ग्रह शशि जलधि छिति, तिथि छठ बासर चन्द।
चैत मास पख कृष्ण में, पूरन आनन्द कन्द॥'

ग्रह = ९, शशि = १, जलधि = ७, छिति = १

अङ्कानां वामतो गतिः, अंक बाईं ओर को गिने जाते हैं, इस हिसाब से सतसई निर्माण समय १७१९ होता है।

इससे उस समय उनकी अवस्था ५९ वर्ष की बैठती है। इस दोहे से तथा महाराज जयसिंह के समय से जो कि संवत् १६७६ से १७२२ तक रहा कवि का जन्म १६६० में होना युक्ति-संगत प्रतीत होता है। इनकी मृत्यु १७१९ के दो चार वर्ष बाद हुई होगी। इनके पिता का नाम केशव था—

"प्रगट भये द्विजराजकुल, सुबस बसे ब्रज आइ।
मेरो हरो कलेश सब, केशो केसोराइ॥"

इस दोहे में कवि ने अपने पूज्य पिता की श्री कृष्ण से केशव नाम में तथा अन्य गुणों में समानता बता कर बन्दना की है। द्विजराजकुल (कृष्ण पक्ष में चन्द्र वंश और पिता के पक्ष में ब्राह्मण कुल। द्विजराज चन्द्रमा और ब्राह्मण दोनों को कहते हैं ) में दोनों का जन्म हुआ। दोनों स्वेच्छा से ब्रज में बसे थे। केशवराय में राय शब्द के आ जाने के आधार पर आज कल ब्रह्म भट्ट लोग उनको अपना सजातीय बतलाते हैं। राय तो बहुत से अब्राह्मणों के नाम के आगे भी होता है। इनका बाल्यकाल बुन्देलखण्ड में बीता था और जवानी मथुरा में बीती थी। इस सम्बन्ध में भी एक दोहा प्रचलित है—

'जन्म ग्वालियर जानिये, खण्ड बुन्देले बाल।
तरुनाई आई सुखद, मथुरा बसि ससुराल॥'

बुन्देलखण्ड में बाल्यकाल व्यतीत करने की बात उपर्युक्त दोहे तथा उनकी कविता में 'लिखबी' 'गनिबी' 'देखिबी' 'लाने' 'बीघे' 'गुहारि' आदि बुन्देलखण्डी शब्दों के बाहुल्य के साथ आने से प्रमाणित होती है। काव्य-मर्मज्ञ पं० पद्मसिंह शर्मा इस मत से सहमत नहीं होते। उन्होंने देखिबी, जानिबी शब्दों को ब्रजभाषा का अपवाद नहीं माना। तुलसीदासजी की भाषा का उदाहरण जो दिया है वह तो इस बात की पुष्टि ही करता है, क्योंकि तुलसीदासजी तो राजापुर के निवासी होने के कारण (इसमें चाहे सन्देह भी हो किन्तु चित्रकूट में तो वे अवश्य रहे ही थे।) बुन्देलखण्डी थे ही। हाँ, सूरदासजी की बात जरूर मानने योग्य है किन्तु 'गनिबी' और 'देखिबी' के अतिरिक्त लाने आदि और भी ठेठ बुन्देलखण्डी शब्द हैं जो बिहारी में मिलते हैं, सूर में नहीं। सूर ने एक-आध स्थान में पंजाबी शब्दों का भी व्यवहार किया है जो ब्रजभाषा के नहीं हो सकते। ग्वालियर से बुन्देलखण्ड जाना कुछ कठिन नहीं है। अस्तु ससुराल से अनादृत होकर वे जयपुर दरबार गये। ससुराल में आदर न पाने की बात निम्नलिखित दोहे से पुष्ट होती है—

'आवत जात न जानिये, तेजहिं तजि सियरानु।
घरहिं जमाई लौं घट्यो, खरौ पूस दिन-मानु॥

जयपुर दरबार में उन्होंने निम्नलिखित एक दोहे से अपना प्रभाव जमा लिया था। महाराज जयसिंह अपनी नवेली रानी के प्रेम में ऐसे फँस गये थे कि उन्हें राजकाज की भी चिंता न थी। मन्त्री हैरान थे, तब बिहारी ने यह दोहा लिख भेजा—

'नहिं परागु नहिं मधुर मधु, नहिं बिकास इहि काल।
अली कली ही सौं बिध्यौ, आगे कौन हवाल॥

इस दोहे ने अभीष्ट कार्य कर दिया। पढ़ते ही महाराज की आँखें खुल गईं। इस एक दोहे ने महाराज जयसिंह को अन्तःपुर के हास-विलास से बाहर निकाल कर राजकाज में प्रवृत्त कर दिया। इसको कहते हैं कान्ता का सा मधुर उपदेश। 'हितं मनोहारि च दुर्लभं वचः' कवि ही कह सकते हैं।

राजा के आश्रित होते हुये भी ये महाकवि बड़ी स्वतन्त्र प्रकृति के थे। देखिये शाहजहाँ का पक्ष लेकर हिन्दुओं के खिलाफ लड़ने वाले अपने आश्रयदाता को बाज की अन्योक्ति द्वारा कैसी शिक्षा दी है :—

'स्वारथ सुकृत न श्रम वृथा देखि विहंग विचारि।
बाज पराये पानि पर तू पंछीहि न मारि॥'

कहा जाता है कि वायदा की हुई सात सौ अशर्फियाँ महाराज जयसिंह से इनको नहीं मिलीं। सम्भव है ऐसा हुआ हो। इन्होंने 'तुमहूँ कान्ह मनो भये आजकालि के दानि' के मृदु उपालम्भ के सिवाय कुछ भी नहीं कहा। इतना ही नहीं बल्कि जयसिंह की तारीफ ही की है—'भेट होत जयसाह सों भाग्य चाहियत भाल'। यह बड़े सन्तोषी, भगवद्भक्त और सौम्य स्वभाव के थे।

'कोऊ कोटिक संग्रहौ कोऊ लाख हजार।
मो संपति जदुपति सदा, विपति-विदारन हार॥'

**आचार्यत्व और कवित्व**—यद्यपि बिहारी ने कोई लक्षण-ग्रन्थ नहीं लिखा तथापि शृङ्गार सम्बन्धी जितने विभाव, अनुभाव, संचारी भाव, हाव आदि हैं सतसई में उन सभी के उदाहरण मिलते हैं। साथ ही

उसमें लक्षणा, व्यंजनादि वृत्तियों के भी उदाहरण मिलते हैं। दोहे केवल दोहे ही नहीं हैं वरन् उनमें हमको कवि की सूक्ष्म निरीक्षण शक्ति और अलौकिक प्रतिभा का पता चलता है। एक-एक दोहे में सिनेमा के-से चित्र खिंच जाते हैं और भावों का तारतम्य-सा बँध जाता है। देखिये—

"बतरस लालच लाल की, मुरली धरी लुकाय।
सौंह करै भौंहनु हँसै, देन कहै नटि जाय॥"

'अज्यों तरयौना ही रह्यौ' आदि दोहों में तो अलंकार सम्बन्धी वाग्जाल अवश्य है किन्तु ऐसे अनेकों ही दोहे मिलेंगे जिनमें सजीव प्रेम छलकता हुआ दिखलाई पड़ता है। इस प्रकार बिहारी में कवित्व और आचार्यत्व का अपूर्व मिश्रण है। बिहारी में कलापक्ष के साथ हृदयपक्ष भी था। यद्यपि उनका क्षेत्र संकुचित था तथापि उन्होंने उस क्षेत्र का पूर्ण पर्यवेक्षण किया था। केवल लक्षण लिखना ही आचार्यत्व का लक्षण हो तो बिहारी आचार्य न थे किन्तु यदि आचार्यत्व से शास्त्र-ज्ञान अभिप्रेत है तो उनमें उसकी कमी नहीं थी।

बिहारी का 'काइयाँपन'—मिश्रबन्धुओं ने बिहारी में 'काइयाँपन' बहुत बतलाया है। यदि काइयाँपन से चालाकी और निरीक्षण की सूक्ष्मता अभिप्रेत है तो उनकी सी 'पैनी दीठ' बहुत कम कवियों में है और यदि काइयाँपन से बदमाशी का मतलब है तो हम कहेंगे कि उनके कुछ दोहों में जैसे—'लरिका लेबे के मिसन' में 'लंगरपन' की झलक है। इन्होंने परकीया के जितने रूप और उससे मिलन के साधन उस समय के समाज में वर्तमान थे, सब के उदाहरण दिये हैं। एक दृष्टि से तो ऐसे दोहे तत्कालीन समाज के सूक्ष्म निरीक्षण का परिचय देते हैं और दूसरी दृष्टि से उनकी रुचि पर प्रकाश डालते हैं। कवि के लिए हम यह नहीं कह सकते कि वह जो कुछ लिखता है निजी अनुभव से ही लिखता है। वह आप बीती न लिख कर जगबीती भी लिख सकता है। यदि राजदर्बार के वर्णन से कवि राजा नहीं हो जाता तो शृंगारिक वर्णन से वह विषयी नहीं हो जाता। यह अवश्य मानना होगा कि वे इतने विरागी न थे कि इन बातों के वर्णन से उन्हें अरुचि हो।

